लेमैन फारेन मिशन इन्क्वायरी रिपोर्ट,- रिथिंग किंग मिशन्स ए लेमैन्स इन्क्वायरी आफटर १०० ईयर्स, पृष्ठ २०६।

कैथोलिकों की योजनाओं का यही भेद है। क्या भारत सरकार अब भी इन कैथोलिक सम्प्रदायों को खुल खेलने की छूट देगी ?

रघुवीरसिंह शास्त्री
मंत्री
आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब
१५ हनुमान रोड, नई दिल्ली।

प्रतिलिपि उन तारों की जो पोपपाल व कार्डिनल गेशयास बम्बई को भेजी गई

हिज होलीनेस पोपपाल षष्ठ
वैटिकन सिटी, रोम।

भारतीय जनता ३८ वें अन्तरराष्ट्रीय यूकिरिष्ट कांग्रेस से क्षुब्ध है इसे भारत के राष्ट्रीय हितों के विरुद्ध समझती है और इसे स्थगित किये जाने की मांग करती है।

रघुवीर सिंह शास्त्री
मंत्री
आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब

कार्डिनल ग्रेशियस
कोलाबा, बम्बई।

हम भारत में यूकिरिस्ट कांग्रेस के आयोजन को अनुचित समझते हैं भारत के शान्त धार्मिक जीवन और व्यापक हितों को दृष्टि में रखते हुए इस को स्थगित करने की मांग करते हैं। भारत की धार्मिक शांति को भंग करने का उत्तरदायित्व आप पर व पोप पाल पर होगा।

रघुवीरसिंह शास्त्री
मंत्री
आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब

---

भक्ति के समय प्रेम में भर कर गुणों का चिन्तन करने से हमारे अन्दर प्रभु जैसा बनने की इच्छा जाग उठती है। हम प्रभु के सत्य, न्याय, ज्ञान, बल, नियमपरायणता और दया आदि गुणों को अपने भीतर धारण करने लगते हैं। इनके विरोधी अपने असत्य, अन्याय आदि दुर्गुणों को छोड़ने लगते हैं। इस पवित्रता का फल यह होता है कि भविष्य में हमसे बुरे कर्म होने बन्द हो जाते हैं। इसी लिए हमें भविष्य में पाप कर्मों का फल दुःख भी नहीं मिलेगा। यह स्मरण रहे कि भक्ति से पाप कटते हैं अर्थात् भविष्य में हम पवित्र रहेंगे। परन्तु पहले किये जा चुके पाप कर्मों का फल दुःख भक्ति से नहीं कटता है। वह तो भोगना ही पड़ता है। —श्री आचार्य प्रियव्रत जी।

# वन-पतझड़

डा० श्री क्रान्तिकृष्ण 'अपूर्व', एम ए., आयुर्वेदालंकार

अब वन-पतझर !

विधि ! करो नवीन सृष्टि सृजन ।
बने युग जिस से चिर नूतन ।
तोड़ अन्ध-परम्परा का निर्मोक ।
देखो ! युग रवि का नव आलोक ।

ढह रहे जाति-रूढ़ियों के भग्न खण्डहर ।।
अब वन-पतझर !

नव परम्परा-पत्रों से युग शोभित ।
जागृति के मलयवात से आन्दोलित ।
नव प्रथाओं के कोंपल से पल्लवित ।
रीति को नवीन पंखुड़ियां विकसित ।

वाद, प्रथा, अन्ध परम्पराओं में भगदड़ ।।
अब वन-पतझड़ !

जड़-रीति-प्रथाओं का पंख-प्रपतन ।
युग-पंखी पंख बदल रहा नूतन ।
युग-नीड से झांक रहा परिवर्त्तन ।
युग नूतन रूप देख रहा दर्पन ।

युग-जरा के जीर्ण सित केश रहे झर ।।
अब वन-पतझर !

युग-प्रकृति का नव पुष्प प्रसाधन ।
पल्लव किसलय का नव आवरन ।
कलि-कुसुम-केसर का नव आभरण ।
वादों की नूतन शाखाओं का अंकुरण ।

रूढिवाद अन्ध विश्वासों की घर पकड़ ।।
अब वन-पतझड़ !

अङ्गों में ले मधु-ऋतु के स्वप्न अनंत ।
उर में भर नवीन उड़ान दुरन्त ।
परिवर्त्तन नीड में जागा युग-विहंग ।
नव आवेग से भर कर नव तरङ्ग ।

युगचेतना की नव किरन छू रही शिखर ।।
अब वन-पतझर !

नव पुष्प शृंगार, नव पर्ण परिधान ।
उग रहे विटप भर नव अरमान ।
उधेड़ विवादों का खराब जीर्ण जाल ।
तान रहा युग-ऊर्णनाभ नवीन जाल ।

आडम्बर-प्रासाद गिरा रहा युग-अन्धड़ ।।
अब वन-पतझड़ !



# अभिशाप या वरदान

## श्रेय—प्रेय

**आचार्य निगम शर्मा**

**( मूल लेखक—गुरुदेव श्री रवीन्द्रनाथ टैगोर )**

कच—देवयानी ! आज्ञा दो, देवलोक का यह दास अब यहां से प्रस्थान करना चाहता है। आज गुरु-मन्दिर में रहने का अन्तिम दिन है। आशीर्वाद करो कि यह विद्या मेरे उर में देदीप्यमान रत्न की भाति सदा जगमगाती रहे, सुमेरु के शिखर पर कान्तिमान् सूर्य की किरण के समान यह अक्षयकान्ति बनी रहे।

देवयानी—क्या मनोरथ पूर्ण हो गया ? आचार्य का अन्तेवासी बनकर तुमने दुर्लभ विद्या को प्राप्त किया, सहस्र वर्षो की दु.साध्य साधना आज सिद्ध हो गयी ? क्या अन्य कोई कामना का अंकुर नहीं है ? फिर से हृदय टटोल कर देखो।

कच—अन्य कोई कामना नही।

देवयानी—क्या कोई कामना नही ? अपने अन्तराल में झांक कर देखो, हृदय के छोर तक सन्धान करो। यदि सूक्ष्म दृष्टि से अगोचर कुश के अग्र नोक के समान भी कोई कामना अवशेष है तो उसे तीक्ष्णतम समझो।

कच—आज मेरा जीवन पूर्ण है, कृतार्थ है। सुलक्षणे ! मेरे मन में कोई दैन्य नही, कोई उदासी नही।

देवयानी—तो इस त्रिभुवन में तुम्हीं सुखी हो। जाओ, इन्द्रलोक में अपना मस्तक ऊंचा करके अपना गौरव वहन करो। स्वर्गपुरी में आनन्द ध्वनि उल्लसित होगी, मनोहर स्वर में मंगल-शङ्ख दन्ध्वन्यमान होगा, नन्दन वन की मन्दार-मन्जरी से अभिनव प्रसून लेकर स्वर्ग-अप्सरायें तुम्हारे सिर पर पुष्पवृष्टि की बाट देख रही हैं, मनोहर कण्ठ वाली अप्सराये तथा किन्नरिया 'हुलु' ध्वनि करके उत्सव की शुभ सूचना देगी। हे विप्र ! इस विजन विदेश में बड़े क्लेश के साथ तुमने इस कठोर विद्याध्ययन का व्रत पूरा किया है। इस प्रवास-वेदना को निवारण के लिए कोई ऐसा व्यक्ति न था जो कभी-कभी तुमको तुम्हारे स्वदेश की मधुमय स्मृति दिला कर तुम्हारे क्लेश को कम कर देता। इस दरिद्र-कुटीर में अभ्यागत के स्वागत के उपयुक्त साधन भी क्या था, यहा स्वर्ग-सुविधा क्या थी, सुर-ललना का अनिन्दित मुख यहा कहा था ? फिर भी मेरी एक याचना है, आप सुरलोक के सुख-भोगों में हमारे किसी अपराध को स्मरण मत करना।

कच—कल्याणि ! आज परम प्रसन्न हास के साथ इस दास को जाने की अनुमति दो।

देवयानी—मैं हसूं, सखा, यह देखो, यह स्वर्गभूमि नही है ! मेरे हृदय को कुरेदती हुई तृष्णा पुष्प-कीट के समान मेरे मर्म का बेधन कर रही है। निद्रित-पद्म पर बारम्बार चक्कर खाने वाले भृङ्ग के तुल्य मनोरथ मेरे हृदय पर भटक रहा है। मेरे शरीर के इस शून्य-सदन में मुरझाई हुई स्मृति अकेली नि श्वास छोड़ रही है। यहा हास्य सुलभ नही है' जाओ, बन्धु जाओ, वह देखो, देवगण उत्कण्ठित होकर तुम्हारो प्रतीक्षा कर रहे हैं, यहां रुक कर समय नष्ट-करने से क्या

लाभ ?

—क्या चल ही पड़े ?

क्या इन दो टूक बातों में ही सारी गाथा समाप्त हो गयी। दश–शत वर्ष के सहवास का परिचय क्या कमल–नाल-सा अनायास ही टूट जायगा ?

कच–देवयानी ! क्या मुझसे कोई अपराध हो गया ?

देवयानी–इस सुन्दरी अरण्य भूमि ने सहस्र वर्ष पर्यन्त मोहक छाया दी है, पल्लवों की मर्मर-ध्वनि के साथ विहङ्गयों ने अपना कल-रव सुनाया है, क्या इन सब स्निग्ध–बन्धुओ से आपका कोई मोह नही, आज प्रत्येक तरु दीन-मलीन होकर बेसुध हो रहा है, आज की वनच्छाया में और घना अन्धकार फैल गया है, वायु भी क्रन्दन कर उठा है, वृक्षों से शुष्क-पत्र अश्रु की भाति झर पड़े हैं, और तुम मधुर हास्य के साथ रात के पिछले पहर के मधुर–स्वप्न बन कर आये और निकल गये ?

कच–देवयानी ! इस वन-भूमि को मैं अपनी मातृ-भूमि समझता हू। यहां पर मेरा अभिनव जन्म हुआ है। इस तपोभूमि के प्रति मेरे उर में संतत आदर और गौरव है। मैं सदा उल्लास और आनन्द के साथ इस सुख को हृदय में संभाले रहूँगा।

देवयानी–यह वही वट-वृक्ष है जिसकी छाया में गो चारण के अनन्तर थके-माँदे होकर मध्याह्न काल में तुम विश्राम करते थे। यह तरु तुमको थका जान कर अतिथि वत्सलता से अपने हिलते हुए पत्रों से तुम पर विजन डुलाता था। हे सखा ! अतिथि-प्रिय इस वट-वृक्ष को भी अपने अमूल्य क्षणों मे से दो क्षण दान कर लो, तुम्हारे स्वर्ग भूमि की कोई हानि न हो जायगी ?

कच–प्रस्थान की इस वेला में चिर परिचित बन्धु-गण–मुझ–पलायन करने वाले के प्रति स्नेह–भरे व्यग्र बधन के जाल फैला रहे हैं। हे अपूर्व सौन्दर्य राशि ! वट–वृक्ष के अधिष्ठातृ देवता ! आज आपको अन्तिम नमस्कार है, इस विनय को स्वीकार करो और अब अपने आश्रित बधु को जाने की अनुमति दो। कितने ही पथिक आपकी स्निग्ध छाया में शान्ति लाभ करेंगे, कितने ही छात्र मेरे ही समान कुशासन पर बैठ कर आपकी शीतल छाया में मृदु–मधुकर की झनकार भरी ध्वनि मे अध्ययन करेंगे। प्रात.काल की स्नान वेला में अपने आर्द्र वस्त्र आपकी उदार शाखाओं के सहारे सुखायेंगे। गोपाल-किशोर मध्याह्न समय में आपकी ही छत्र-छाया में नाना प्रकार की क्रीडायें करेंगे। हे वृक्षराज ! इन सब कौतूहलों में इस पुराने बन्धु को भी अपने हृदय में स्थान देना।

देवयानी–स्वर्ग में पहुंच कर देवताओं के साथ सुधा-पान करते-करते हमारी इस होम-धेनु को मत भूल जाना। यह हमारी पूजा की देवी है।

कच–मातृ-रूपा, शान्तिस्वरूपिणी, शुभ्रकान्ति, पय-स्विनी, आप का दुग्ध सुधा से भी बढ़कर अपूर्व अमृत है जिसके दर्शन-मात्र से ही पाप का क्षय होता है। आपकी सेवा करने में कभी भी क्षुधा-तृष्णा नहीं प्रतीत हुई। स्रोत-स्विनी के तट पर उगे हुए शस्य-श्यामल

समृद्ध दूर्वा दल का भोग करके पूर्ण तृप्ति और आनन्द भरी मन्थर गति से तरु तल के नीचे बैठ कर आपका जुगाली करना कितना सुख वर्धक था ? वह विशाल-स्निग्ध आंखे, उस कृतज्ञ प्रशान्त दृष्टि में उछलते हुए स्नेह को धारण करके मेरे अगों का लेहन करना, मैं इस सीधी स्निग्ध दृष्टि को कभी न भूल पाऊंगा । यह उल्लसित और कान्ति-मान् मुखड़ा मैं सदा स्मरण रक्खूगा ।

देवयानी—और इस कल कल निनादिनी वेणुमती को भी स्मरण रखना ।

कच—मौन शुश्रूषा में निरत रहने वाली ग्राम वधू के समान इस वेणुमती को मैं कैसे भूल जाऊंगा ? कितने ही कुसुमित कुञ्जों को धारण करते हुए अपने मधु-कण्ठ से आनन्दित कल गान वितरित करती हुई सदा स्फूर्ति की प्रतीक ! यह मेरे प्रयास की परम सगिनी रही है । इसने मेरे पावन व्रतों का निर्देशन किया है ।

देवयानी—क्यों बन्धु, क्या अन्य भी कोई सहचरी तुम्हारे पास थी, जो आपके परगृह-वास के दुखों को भुलावा देने के लिए रातों दिन अपने सुकुमार स्वप्न को अपने ही हृदय में मुकुलित करती हुई प्रयास पूर्वक तुम्हारे सुख-सुविधा के लिए सतत यत्नशील रहती थी ! यह तो दुराशा—मात्र !

कच—मेरे जीवन के चिर संगम में तुम्हारा नाम तो सुरभित गाथा है ।

देवयानी—वह दिन सुस्मरण है जब कि मेरी पुष्प वाटिका में एक-तरुण-अरुण गात्र के साथ, चन्दन-चर्चित भाल के साथ, कल्पवल्ली के सुमनों की माला उर पर धारण किए हुए अपने स्निग्ध मधुर सुस्मित वदन के साथ एक गौर वर्ण ब्राह्मण किशोर के रूप में प्रसन्न लोचनों से तुमने मुझे देखा था—

कच—हां, जिस समय कि तुम तत्काल स्नान करके ही श्वेत वस्त्र धारण करके अपने लम्बे आर्द्र केश-कलाप में विद्युद्रूपा हेम-पट्टिका धारण किये हुए अनिंद्य सुन्दरी घन कालीन अम्बर-ललना तथा शुभ्र शरत् की चन्द्र-ज्योत्सना की मूर्त तरुणी के समान उस पुष्प वाटिका में पुष्प चयन कर रही थीं मानो ज्योत्सना में स्नान करके प्रभात कालीन उषा ही धरणी पर उतर आयी हो, उस समय मैं आपके सुकुमार सौदर्य के आगे नम्र हो गया था और विनती की थी—देवि ! पुष्प चयन का श्रम भी आपके लिए कठोर है, आज्ञा दीजिये, दास उपस्थित है ।

देवयानी—मैंने कौतूहल की दृष्टि से तुम्हें उस समय देखा था और आपका परिचय जानना चाहा था—आपने बहुत ही मृदुल वाणी में कहा था—मैं बृहस्पति का पुत्र हूँ । आपके पिता का शिष्य और आपके द्वार पर इस वार विद्या का एक भिखारी—

कच—फिर भी एक लम्बी दाढ़ी वाली शङ्का थी मेरे हृदय में कि कहीं स्वर्ग के इस ब्राह्मण को दानवों के गुरु विमुख तो न कर देंगे ?

देवयानी—विमुख क्यों कर देते ? मैं स्वयं उनके पास गयी और बोली, 'पिता आपके श्री चरणों में एक भिक्षा मांगती हूँ ।' उन्होंने स्नेह पूर्वक पास बिठा कर शिर पर अमृत-हस्त से स्पर्श करते हुए कहा—'पुत्रि ! तेरे लिए मेरे पास अदेय क्या है ?' मैंने विनती की—'पिता ? बृहस्पति-पुत्र आपके द्वार पर उपस्थित हैं, उनको अपना शिष्य बना लें

यही विनम्र प्रार्थना है।' आज कितनी लम्बी अवधि बीत गयी फिर भी ऐसा लगता है, अभी प्रात.काल की ही तो बात है !

कच–ईर्ष्यालु दैत्यों ने मेरा तीन बार वध तक कर डाला, पर हे देवि ! आप तो दया की साक्षात् अधिष्ठात्री हो हैं, अ.पने मेरे बुझते हुए प्राण को पुनर्जीवन देकर जागरण दिया। इस कृपा ने मेरे हृदय में कभी न बुझने वाली कृतज्ञता-रूपी मणि की लौ जगा दी है।

देवयानी–क्या कहा ? कृतज्ञता ! जाओ, भूल जाओ, मुझे कोई पीड़ा नही है। प्रतिदान की कामना लेकर मैंने कभी दान नही किया, मैं उपकार को कलङ्कित न होने दूंगी। क्या तुम्हारे अन्त:करण में सुख की कोई स्मृति शेष नही है ? यदि गान का कोई स्वर आपके अन्तराल में झंकार मार रहा हो, यदि इस वेणुममती के तट पर उद्यान की पुष्पभूमि में विचरण करते समय अध्ययन की अवसान वेला-सान्ध्यकाल में आनन्द का उल्लास हृदय को अंकुरित कर गया हो, सायंकालीन आकाश में प्रसूनों से सौरभ के कारण मचलते–मदभरे हृदय से निकला हुआ कोई उच्छ्वास यदि गगन में भर गया हो, इस खिले हुए पुष्प वन में वही कथा—हृदय में अकुरित होने दो इस 'कृतज्ञता' को मैं नहीं सुनना चाहती। यदि मेरे उर से निकले हुए मेरे प्राणों की विकलता को धारण करने वाले सुखमय गाने ने तुम्हारे चित्त को सुखद स्मृति दी हो, मेरे सिहरन भर देने वाले परिधान के वस्त्रों ने यदि तुम्हारे मौनव्रती मन को वाणी दी हो, यदि मेरी किसी क्रीडा कौतुक भरी चेष्टा ने तुम्हारे अन्त.करण को स्नान करा दिया हो, तो अपने स्वर्गधाम के सुखमय क्षणो में नयन और हृदय में भी रमने वाले मेरे उस दृश्य को स्थान देना। देखो–कितनी ही वार आषाढ मास में नीली घटा गगन में नभ्र हुई, वर्षा काल के समय निष्क्रिय दिन में सघन कल्पनाओं से आक्रान्त हृदय–गगन में भी तो उमड़ते मेघ पीड़ित थे ! कितनी ही वार इस उपवन में वसन्त आया, उसने अपने मदभरे अगों से जंभाई ली, बाधा और बन्धनों से रहित उल्लास ने इस भूमि को जगाया, इस वेणुमती की लहरों ने भी तरुणाई की अंगड़ाई ली, वनान्त में यौवन मुखरित हो उठा, पक्षिगण में उत्साह का उत्सव जागा। संगीत में वसन्त थिरक उठा, हृदय संभाल कर फिर देखो–कितनी ही उषायें आयी और चली गयी, कितनी ही ज्योत्स्नाभरी रातें आयी तथा जैसी आयी वैसी ही निकल गयी ! सुगन्ध से लबालब भरी हुई अमावास्या की काली रात्रि भी हमारे बीच में आयी पर आह ! वह भी निरर्थक ! यह आनन्द प्लावन जो नयनों में था, हृदय में था, पर साधना ने इनके उस सुनहरे रूप को नहीं देखने दिया ! सुख–दु:ख के तुम्हारे इस जीवन में यह प्रभात वेला, यह संध्याकाल, यह मोहनभरी रात्रि, हृदय में प्रकट होने वाले ये बोलते चित्र ! इतने दिनों से हृदय के नीड में पलते हुए सुकुमार संकल्पों को न देख कर केवल उपकार शब्द से मत आंको सखा, यह कुछ शोभा है, कुछ प्रीति है और कुछ और भी है।

कच–सखि ! जो मेरे उर में है उसे उर में ही

रहने दो। शरीर में संचार करने वाला रक्त नस-नस में व्यापक है उसे दिखाया नही जा सकता।

देवयानी—सखे, तुम्हारे हृदय को अनेक वार मैंने अपने हृदय के आलोक में देखा है। तुम्हारे हृदय के मुग्ध भाव अनेकों वार पलकों पर उतरे हैं। इसी कारण आज रमणी की स्पर्द्धा है। श्रेयस्कर गौरव कार्य में कोई सुख नहीं है। आओ, इसी वेणुमती के तट पर अभिनव स्वर्ग का हम दोनों मिल कर सृजन करें, त्रिभुवन को भी भूल कर इस निभृत एकान्त में हम दोनों का परिचय अटल विश्वास बन जाये, वन की छाया हमारी प्रीति की साक्षी बने, आओ सखा, मैं तुम्हारे हृदय को जानती हूं।

कच—देवयानी ! नही, नहीं।

देवयानी—नहीं, क्यों, यह मिथ्या विडम्बना कैसी? क्या मुझसे तुम्हारा मन अपरिचित है ? क्या अन्तर्यामी हमारे प्रेम के बारे में अनजान हैं ? क्या पल्लव में विकसित कुसुम कहीं छिप सकता है ? उस का गन्ध कहां छिप सकेगा? अनेकों वार तुम्हारे मुख पर मैंने मुग्धता देखी है, मेरी कण्ठध्वनि को सुन कर अनेकों वार तुम्हारे हृदय ने कंपकंपी साधी है, हीरक ज्योति के समान 'प्रेम' ने तुम्हारे हृदय को जगमगाया है। क्या यह सब मुझसे अनजान हैं ? सखा, अब तुम जा नहीं सकते, तुम मेरे पास बन्दी हो, तुम्हारे इन्द्र में भी वह इन्द्रत्व नहीं जो कि नारी के बन्धन को तोड़ सके।

कच—हे मधुर मुस्कानों से इस उपवन को आप्लावित करने वाली ! एक बात तो बता, क्या इन्ही शब्दों को सुनने के लिए मैंने एक सहस्र वर्षों की साधना की थी ?

देवयानी—क्यों नही ? क्या इस लोक में केवल विद्या प्राप्ति के लिए ही लोग कठोर साधना करते हैं? क्या महातप का लक्ष्य रमणी नही? क्या भगवान् सूर्य ने तपती को पत्नीरूप में प्राप्त करने के लिए आकाश की ओर लौ लगाये कठोर साधना-व्रत नही किया था ? क्या विद्या ही दुःसाध्य तप है ? क्या शुद्ध प्रेम जगत् में इतना सुलभ है ? इस सहस्र-वत्सर तक तप करते हुए क्या तुम अब तक यह भी न जान पाये कि तुमने यह लम्बी तपस्या क्यों की थी—एक ओर विद्या प्राप्ति तथा दूसरी ओर मैं यह दो लक्ष्य थे तुम्हारे सामने। तुमने अपने अनिश्चित मन से अपनी आराधना को गोपनीय रखा। सखा, सब भूल जाओ और अपने सरल साहस से एक बार उच्चारण करो—विद्या में कोई लाभ नही, यश में कोई सुख नही, देवयानी ! तुम्हीं सिद्धि का मूर्तिमान् रूप हो मैं तुम्हारा ही वरण करता हूं। कोई हानि नहीं है सखा, और न लज्जा की कोई बात ही है-सहस्र वर्ष की साधना का धन केवल रमणी का मन है।

कच—मैंने देवों के देदीप्यमान समाज में यह प्रण किया था कि महासंजीवनी विद्या को प्राप्त कर के ही पुनः देव लोक में आऊंगा। यह प्रण मेरे हृदय में सदा जागरण करता रहा, यह मेरी प्रतिज्ञा आज चरितार्थ हुई, मर्त्यलोक में आज तक ही मेरी उपस्थिति थी। अन्य

मेरा कोई स्वार्थ नहीं, अन्य कोई कामना नही।

देवयानी—मिथ्याभाषिन् ! तुम्हें धिक्कार है ! क्या तुम यह कह सकते हो कि तुम्हारा व्रत शुद्ध विद्याचयन तक ही सीमित था ? क्या एकान्त में शास्त्र-ग्रन्थ पर दृष्टि जमा कर केवल अध्ययन पर ही तुम जमे रहे ? क्या छात्र जीवन में अन्य सभी बातों से तुम तटस्थ रहे ? अध्ययन शाला को छोड़ कर वन-वनान्तर में भटकते हुए पुष्प–माला बना कर मुझ विद्या हीना पर सहास्य न्यौछावर करते हुए–जो तुम्हारे क्रिया-कलाप थे–क्या यही कठोर विद्या व्रत का स्वरूप था ? क्या विद्यार्थी जीवन के यही व्यवहार हैं? अध्ययन से मुख मोड़ कर अत्यन्त प्रभात-वेला में ओस से मुस्कराते हुए पुष्पों से स्वय विकसित मधुर आनन के साथ सर्वप्रथम क्या तुम मेरी पूजा नही किया करते थे ? सन्ध्या वेला में वृक्षों को सीचने में मुझे क्लान्त देख कर कौन दौड़ पड़ता था। और स्वय इन उदार वृक्षों की सिंचन-क्रिया में लग जाता था ? अध्ययन को छोड़कर मेरे हरिण-शावक के साथ क्या तुम क्रीडा नहीं करते थे ? स्वर्ग का कम्पित आनन लेकर इस पुष्प कानन में क्या तुम अपने संगीत में मेरा स्नान नहीं कराते थे ? तुम्हारा वह सगीत स्वर नदी के तट पर अवतरण करता हुआ–अन्धकार के नीरव उद्यान में आम्र तरु के झुके कोमल–पल्लव–सा सुहावना तुम्हारे प्रेम-नत-नयन का रहस्य नहीं बिखराता था। अपनी स्वर्ग सुन्दर चातुरी जाल में मेरे मन के हंस को किसने फंसाया था ? मेरे गुरु पिता को अपने भवर जाल में बनाये रखने के लिए मेरे मन पर मोहन-मन्त्र किसने पढ़ा ? आज तुम कृतार्थ हो, कृतकार्य हो, जिस प्रकार कृतार्थ व्यक्ति द्वारपाल को कुछ पैसे थमा कर आगे बढ जाता है, इसी प्रकार मेरे प्रति कृतज्ञता का उपहास देकर।

कच—हाय, अभिमानिनी नारी, सत्य को श्रवण करने में क्या सुख उपलब्ध होगा ? धर्म ही साक्षी है, मैं किसी प्रकार की वञ्चना नही कर रहा हू। मैंने अपने प्राणों की लवलीनता के साथ तुम्हारी सन्तुष्टि की सिद्धि के लिए उर अन्तर में आनन्द भर कर कार्य किया। यदि आप की सेवा में रञ्चमात्र भी त्रुटि हो गई हो तो विधि-विधान मुझे क्षमा नही करेगा। मेरे उर से प्रतिज्ञा का मत्र कब उतरा ? आप के उपकार के प्रति मेरी कृतज्ञता कब जीर्ण हुई ? त्रिभुवन में मेरी और आपकी गाथा अत्यन्त पावन है देवि ! उस पर धब्बा मत आने दो। अन्य बातों को उर में अवकाश देने से क्या लाभ ? मेरे लिए जो निर्धारित कार्य था उस की सिद्धि मैंने पाली। स्वर्ग अपना स्वर्ग है जो जीवन का चल लक्ष्य है। मैं उस स्वर्ग का वासी हो कर भी वन के इन तरुओं की छाया में बिंधे मृग की भांति मृग-तृष्णा में भटकता रहा–तो भी अन्त में स्वर्गधाम ही स्वीकार करना पड़ेगा, पर यह स्वर्गधाम कुछ और ही प्रकार का होगा। जहां सुख नहीं, चैन नही, शान्ति नही अपितु ग्लानि भार से अवनत मुख ले कर अपने गुरुजनों के सामने अपने दग्ध-प्राणों

को उपस्थित करना होगा। इस हेतु देवों की सेवा में जब मैं सजीवनी विद्या उपस्थित कर उनमें पुनः देवत्व की तरङ्ग जागृत करूंगा तभी मेरे प्राणों की सार्थकता है। इस से अन्यत्र कही भी मेरा अपना सुख नही है। क्षमा करो देवयानि ! क्षमा करो मेरे अपराध !

देवयानी—मेरे मन में क्षमा का स्थान कहां? हे ब्राह्मण ! तुमने इस नारी के चित्त को वज्र-कठोर कर दिया है। तुम अपने कर्त्तव्य-पूर्ति के उल्लास में गौरव और आनन्द के साथ स्वर्ग लोक चले जाओगे पर मेरे आहत-हृदय को शोक के कारागार में अवरुद्ध करके क्या पाओगे ?

मेरा क्या काम था ? क्या वृत था ? अब मेरे इस अवलम्बन-हीन धरणी पर पड़ी काया-लतिका की निष्फल सत्ता भी किस काम की ? लक्ष्यहीन, आशालुप्त, इस कानन मे मैं अकेली उन स्थानों को घूरती रहूंगी जहां पर तुम्हें आनन्द मिला था; मैं सदा असङ्ग योगिनी की भांति जाऊंगी पर मैं अपना माथा कभी न उठा पाऊंगी। पिछली स्मृतियों के अगणित कांटे चुभते रहेंगे। भीतर अन्तर्हित लज्जा बारम्बार हृदय पर डक मारेगी। हे निर्मोही ! पथिक ! तुमने मेरे लिये बडी साध संजो कर सुगन्ध भरे दर्शनीय पुष्पों की माला बनाई थी, पर ज्यों ही मैंने अपनी ग्रीवा बढायी, तुमने वह माला ही दो टूक कर दी! पथिक ! तुम कैसे निर्मम बन गये हो ? मेरे जीवन की शीतल छाया में प्रवेश करके मुझे तुमने कैसा हतभाग्य बना दिया है ? तुम्हारे इस विलास को मैं अभिवादन करती हू। मेरे प्राणों की समस्त महिमा आज धूल मे बिखर गई ! जाओ, पथिक ! जाओ ! पर यह स्मरण रखना, नारी के प्रति यह तुम्हारी अवहेलना तुम्हारी विद्या की सफलता मे अभिशाप बन कर रहेगी। जिस विद्या के प्रति अनुचर होने के कारण मुझे अपनाने में तुमने सकोच किया वह विद्या तुम्हारे वश मे नहीं रह पावेगी। इस विद्या का भार तुम ढोते रहोगे पर भोग न कर सकोगे। शिक्षा दे सकते हो पर स्वयं प्रयोग नही कर सकते।

कच—देवि ! तुमने मुझे यह अभिशाप नहीं दिया यह तो वरदान दिया है : आप सुखी रहें। अपने विपुल गौरव के विमल प्रवाह मे समस्त ग्लानि को बह जाने दें।



# कुल-माता

राजेन्द्रकुमार 'रंक' द्वितीय वर्ष, आयुर्वेद महाविद्यालय, गुरुकुल कांगड़ी

कुल मातः तू अनुरूप पुत्री श्रद्धा की,
प्राची आर्य-संस्कृति-उपासक जो स्वयं ही ।

ध्येय सम्मुख रख मातः तुझे जन्म दिया,
तूने सहज ही वह ध्येय प्राप्त कर लिया ।

बन श्रद्धानुरूप, श्रद्धा-यश में चार चांद लगा दिये,
स्वयं मातः इन्द्र-सम सुयोग्य पुत्र जन दिये ।

सेवा की जिन्होंने तन-मन-धन से भारत की,
औ' रखी लाज मातः तेरे अङ्क की ।

मातः हम तेरे सुयोग्य पुत्र बनना चाहें,
अङ्क में ले विद्या-मधुपान करना चाहें ।

मातः हमें बारम्बार आशीर्वाद दे,
जग में तेरा निर्मल यश फैला वें ।

---

# दीप



दीप तेरी ज्योत में,
है क्या छिपा ?
क्यों भावे है
मुझे तेरी शिखा ?

तनु तम को तूने
क्यों कैसे छिपाया ?
वे वहीं पर थीं
पर तूने दिखाया ।।

वह कहां गया
तेरा तत तम ।
जिसमें था भरा
लज्जित गम ।।



चाहे कितने भी
आविष्कार हो जायेंगे
पर तुझ से सभी
तुच्छ गिने जायेंगे ।।



जहां नैन हो जाती
है बे सहारा ।
झट बनता तभी
एक मात्र सहारा ।।

यद्यपि है तेरा
लघु जीवन ।
पर तेरे सफल
प्राण सजीवन ।।

प्रेरणा दे मनु को
तू मुक्त हो रहा ।
जीवन एक आदर्श
बन तेरा रहा ।।



प्रति पल लक्ष्मी
बाट जोहती ।
उस दिवस को
माल पोहती ।।

—"मदन"

# गुरुकुल समाचार

## शिक्षक-दिवस

५ सितम्बर को विश्वविद्यालय में राष्ट्रपति डा० राधाकृष्णन् के जन्म दिवस को 'शिक्षक दिवस' के रूप में मनाया गया। जिसमें अनेक उपाध्याय तथा विद्यार्थियों ने राष्ट्रपति के प्रति शुभकामनाएं प्रकट कीं तथा प्रभु से प्रार्थना की कि उनको दीर्घ जीवन प्रदान करे।

## हिन्दी दिवस

१४ सितम्बर, आर्यसमाज मन्दिर में यह दिवस 'हिन्दी दिवस' के रूप में मनाया गया। जिसमें आचार्य प्रियव्रत जी, श्री सुरेशकुमार जी, डा० अम्बिकाप्रसाद जी, श्री राकेश जी आदि अनेक विद्वानों ने भाषण दिए। आचार्य प्रियव्रत जी, ने कहा कि, 'जो संघर्ष हमने स्वराज्य प्राप्ति के लिए ब्रिटिश शासन से किया था। उस संघर्ष को हिन्दी के राष्ट्रभाषा पद के लिए दुहराने की आवश्यकता है।'

## अणुशक्तिः प्रो० बुद्धिप्रकाश

'अणुशक्ति' पर १६ सितम्बर को आर्यसमाज मन्दिर में प्रो० बुद्धिप्रकाश जी शुक्ला ने खोजपूर्ण भाषण दिया। आपने समस्त कुलवासियों के सम्मुख अणुशक्ति' के आविष्कार के समुचित प्रयोग को प्रकट किया।

## पं० इन्द्र स्मृति निबन्ध प्रतियोगिता

विश्वविद्यालय के भूतपूर्व उपकुलपति स्वर्गीय पं० इन्द्र विद्यावाचस्पति की स्मृति में निबन्ध प्रतियोगिता का आयोजन किया गया है। इसका विषय है—'हिन्दी पत्रकारिता का उद्भव, विकास और भविष्य'

इसमें समस्त विश्वविद्यालय के स्नातक ( बी. ए ) तथा स्नातकोत्तर ( एम. ए ) कक्षाओं के छात्र भाग ले सकते हैं। विशेष जानकारी के लिए श्री मन्त्री, पं इन्द्र स्मृति निबन्ध प्रतियोगिता, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय से पत्र व्यवहार करे।

## गांधी जयन्ती

२ अक्टूबर। 'गांधी जयन्ती' विश्वविद्यालय में मनाई गई। गांधी जी के आदर्शों का अनुकरण करने सच्चे अर्थों में देश में राम राज्य स्थापित करने के लिए तथा अपने को सुधारने का प्रयत्न किया जाए।

सर्व प्रथम प्रभातफेरी हुई जिसमें समस्त विभागों के उपाध्याय तथा छात्रों ने भाग लिया। कृषिविद्यालय के छात्रों ने देश प्रिय गीतों की मधुर ध्वनि को प्रसारित किया।

सायंकाल 'विमुक्त जातीय आश्रम रीति विद्यालय' में कुछ नाटकों का सफल आयोजन किया गया। समस्त कुल वासियों ने इनके प्रथम प्रयास को दृष्टिगत रखते हुए सराहना की।

## विजयादशमी

प्रतिवर्ष की भांति इस वर्ष भी यह पर्व समस्त विभागों में सोत्साह मनाया गया। विद्यालय के क्रीड़ागंन में विभिन्न प्रतियोगिताओं का आयोजन किया गया। इसमें समस्त विद्यार्थियों ने प्राय सभी खेलों मे भाग लिया। यह कार्यक्रम ३ दिवस तक रहा। समस्त विद्यार्थी तथा प्रेरणा प्रदान करने वाले अध्यापक बधाई के पात्र हैं।

'श्रद्धानन्द बाल सभा, आर्यसमाज गुरुकुल कांगड़ी का वार्षिकोत्सव विजयादशमी पर्व १३, १४ तथा १५ नवम्बर को अत्यन्त उत्साह पूर्वक मनाया गया। इसका उद्घाटन विश्वविद्यालय के उपकुलपति प्रो० सत्यव्रत जी सिद्धान्तालंकार ने किया। आपने श्रद्धानन्द बाल

सभा' के इस प्रकार के वार्षिकोत्सव तथा क्रीड़ा व भाषण प्रतियोगिताओं की सराहना की।

रात्रि १४ नवम्बर को सभा के तत्वावधान में विभिन्न नाटकों का आयोजन किया गया। समस्त दर्शक वृन्द ने पात्रों के अभिनय व जोरदार तैयारी की सराहना की।

## विज्ञान महाविद्यालय में

१० अक्टूबर को विज्ञान महाविद्यालय में रुड़की विश्वविद्यालय के भौतिकी अध्यक्ष डाक्टर वाचस्पति जी और रसायनशास्त्र के अध्यक्ष डा० मलिक जी ने समस्त छात्रों व उपाध्यायों के सम्मुख सारगर्भित व खोजपूर्ण भाषण दिये।

उपरोक्त दोनों भाषणों ने समस्त उपस्थित वर्ग को प्रभावित किया।

## आर्यसमाज और भारतीय-संस्कृति

उपरोक्त विषय पर विश्वविद्यालय के आचार्य व प्रोवाइसचान्सलर श्री प्रियव्रत जी ने विज्ञान महाविद्यालय के छात्रों के सम्मुख आर्यसमाज के उद्देश्य व भारतीय संस्कृति पर प्रभावपूर्ण व्याख्यान दिया।

जो छात्र केवल आधुनिक विषय को ही सब कुछ मानते थे, उन्होंने जाना कि इन समस्त विषयों के मूल में भी कुछ है।

## ऐतिहासिक स्थल पर

विद्यालय के विद्याधिकारी परीक्षा के छात्र मुख्याध्यापक श्री मुनीश्वरदेव जी की अध्यक्षता में जयपुर, आगरा आदि अनेक ऐतिहासिक स्थलों की यात्रा पर गये। इस यात्रा में छात्रों के ज्ञान की पुष्टि हुई। प्राचीन संस्कृति के कला-कौशल को देख वस्तुत समस्त छात्र अनेक स्थलों पर स्तब्ध रह गये। जो कला हजारों वर्ष पुरानी होते हुए भी तरोताजा नजर आती है। यह यात्रा समस्त दृष्टियों से सफल हुई आशा है छात्र प्रतिवर्ष ऐसी यात्राओं से लाभान्वित होते रहेंगे।

## सुयोग्य स्नातक का सम्मान

श्री प्रशान्त कुमार वेदालंकार एम. ए. को देहली विश्वविद्यालय द्वारा हिन्दी साहित्य पर रिसर्च करने के उपलक्ष में पी एच-डी. की उपाधि प्रदान की गई। सुयोग्य स्नातक के कार्य की प्रशंसा करते हुए हम पत्रिका परिवार की ओर से बधाई देते हैं।

## संयुक्त राष्ट्रसंघ दिवस

अक्टूबर २४ को विज्ञान महाविद्यालय में संयुक्त राष्ट्रसंघ दिवस मनाया गया। इसमें अनेक छात्रों ने भाग लिया। श्री वेदप्रकाश (बी.एस सी. अन्तिम वर्ष) ने अपने भाषण के अन्त में कहा कि "संयुक्त राष्ट्रसंघ एक शान्ति का मन्दिर है।"

अन्त में प्रो० बुद्धिप्रकाश जी ने इसके विभिन्न अङ्गों, इसके मुख्य उद्देश्यों व इसकी कार्यविधि पर सुन्दर ढंग से प्रकाश डाला। तत्पश्चात् शान्ति-पाठ के पश्चात् सभा विसर्जित हुई।

## विज्ञान में स्नातकोत्तर कक्षा

अगले सत्र से विज्ञान में स्नातकोत्तर (एम एस सी) कक्षाओं के प्रारम्भ होने की सम्भावना है। उपरोक्त कार्य के लिये विश्वविद्यालय की सिण्डीकेट द्वारा एक लाख रुपया प्रदान किया गया है।

स्मरण रहे कि गत दो वर्षों से अंग्रेजी, संस्कृत, हिन्दी इतिहास, मनोविज्ञान तथा गणित (एम.ए व एम.एस.सी.) में एम.ए. कक्षाएं प्रारंभ हो चुकी हैं।

## गृहरक्षी ( होम गार्ड ) कैम्प

इस मास विश्वविद्यालय में गृहरक्षी शिविर रक्षा मन्त्रालय की ओर से लगा हुआ था। इसका

समापन समारोह ३१ अक्टूबर को हुआ। समापन समारोह परेड की सलामी विश्वविद्यालय के उप-कुलपति कर्नल सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार ने ली।

## अनुकरणीय दान

१०००) श्री सेठ बंशीलाल ईश्वरलाल जी, अहमदाबाद।

६३६) श्री सिपाहीलाल जी रस्तोगी, सम्भल की पुण्यस्मृति में भवन निर्माणार्थ श्री भगवत शरण जी से प्राप्त।

१००) श्री चौ० शेरसिंह जी, ग्राम डक्कसजोन्द।

१००) श्री कृष्णदत्त जी, ठेकेदार नई दिल्ली।

१००) श्री रामनारायण शिवदेव वर्मा एण्ड को० धुलिया।

१००) श्री पुरुषोत्तमदास जी, मिर्जापुर।

१००) श्री हीरानन्द जी शर्मा व श्री पंडित ठाकुरदत्त शर्मा, धर्मार्थ ट्रस्ट, देहरादून।

५१) श्री डा० गंगाप्रसाद जी गुप्त, वाराणसी।

३०) डा० रामशरण जी वर्मा, मिलिटरी हास्पीटल, पटियाला।

२५) डा० गणपति शंकर जी टण्डन, स्टेशनरोड, मुरादाबाद।

२५) श्री बांकेलाल जी, रिटायर्ड पोस्ट मास्टर फरीदपुर।

२५) माता सुमित्रा देवी जी, कसौली।

२१) श्री ललिता प्रसाद जी मुखिया, पीलीभीत।

२१) श्री मनसा राम जी प्रेम, नई दिल्ली।

हम गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय की तरफ से उपरोक्त दानी महानुभावों का धन्यवाद करते हैं। आशा है आप भविष्य में ऐसी कृपा-दृष्टि बनाए रखेंगे।

## हाईस्कूल छात्रवृत्ति परीक्षा

इस वर्ष श्री राजेन्द्रकुमार जी विद्यावाचस्पति के साथ अष्टम श्रेणी के तीन छात्र ब्र० चन्द्रदत्त, ब्र० जिनेन्द्र तथा ब्र० जगदीश हाईस्कूल छात्रवृत्ति परीक्षा को देने के लिये सहारनपुर गए। पिछले वर्ष से ही विद्यालय के छात्र इस परीक्षा में बैठने लगे हैं।

गत वर्ष ब्र० कौशल ( विद्याधिकारी अन्तिम वर्ष ने ८) रुपये मासिक की छात्रवृत्ति दो वर्ष के लिए प्राप्त की थी। हमें आशा है इस वर्ष भी हमारे ब्रह्मचारी सफलता प्राप्त करेंगे।

—ब्र. सूर्यप्रकाश 'मदन'

—o—

## शोक समाचार

यह समाचार प्रकाशित करते हुए हमें अत्यन्त दुःख होता है कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के सुयोग्य कार्यकर्त्ता वयोवृद्ध श्री खुशीराम जी का निधन कुछ मास पूर्व हो गया है।

हम पत्रिका परिवार की ओर से प्रभु से प्रार्थना करते हैं कि उनकी दिवंगत आत्मा को सद्गति प्रदान करें।

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]
मार्गशीर्षमासः २०२१ वि०, नवम्बर-दिसम्बर १९६४ ई०

ऋषि — मेधातिथि काण्वः । देवता – अग्नि । छन्दः – गायत्री ।

## मेधा-यज्ञ में विष्णु और अग्नि का समन्वय

इहेन्द्राग्नी उप ह्वये तयोरित्स्तोममुश्मसि ।
ता सोमं सोमपातमा ॥ ऋ. १।२१।१

(इह) इस मेधा यज्ञ में (इन्द्राग्नी) इन्द्र और अग्नि को (उपह्वये) आह्वान करता हूं। (तयोः इत्) उन दोनों का ही (स्तोम) स्तवन हम (उश्मसि) चाहते हैं। (सोमपातमा) सोम का अत्यन्त पान करने वाले (ता) वे दोनों (सोमं) सोम का पान करें।

ये इन्द्र और अग्नि मस्तिष्क में विद्यमान सोम-रस का पान करके ज्ञान-विज्ञान सम्बन्धी बल व ओज को बढ़ाते हैं।

ता यज्ञेषु प्र शंसतेन्द्राग्नी शुम्भता नरः ।
ता गायत्रेषु गायत ॥ ऋ. १।२१।२

(नरः) हे मनुष्यो ! (ता इन्द्राग्नी) उन इन्द्र और अग्नि की (यज्ञेषु) यज्ञों में (प्रशंसत) प्रकृष्ट रूप से स्तुति करो और (शुम्भत) अलंकृत करो (ता) उन दोनों की (गायत्रेषु) शरीर के पूर्वार्ध में विद्यमान इनका (गायत) गान करो।

इस मन्त्र मे 'यज्ञेषु' यह बहुवचन इन्द्रिय सम्बन्धी यज्ञों के लिये है, इन ऐन्द्रियिक यज्ञों से ज्ञान-विज्ञान की उत्पत्ति होती है। इन यज्ञों में इन्द्र और अग्नि की स्तुति करना और उन्हें शोभित व अलंकृत करना ज्ञान-विज्ञान में बल व ओज को बढ़ाना है। गायत्र शरीर का पूर्वार्ध कहा जाता है।

"पूर्वार्धो वै यज्ञस्य गायत्री" ॥ श.प. ३। ।१।१८

शरीर के पूर्वार्ध को ही प्राचीदिक् कहते हैं (गायत्री वै प्राचीदिक् श. प. ८।३।१।१२) अर्थात् शरीर के मुख आदि आगे के अङ्ग इन्द्र-शक्ति और अग्नि-शक्ति का गान करें, उनका प्रकाशन करें यह मन्त्र में कहा है। मस्तिष्क के बुद्धि-केन्द्रों से इन्द्र और अग्नि को समन्वित कर प्रकाशन करना एक प्रकार से उनका गान करना है।

# इन्द्राग्नी

मेधातिथि ऋषि का यह अगला २१ वां सूक्त इन्द्राग्नी देवता का है। वेदों मे इन्द्र और अग्नि के पृथक्-पृथक् रूप मे बहुत सूक्त हैं। इस कथन में अतिशयोक्ति न होगी कि वेद प्राय अग्नि और इन्द्र देवताओं के वर्णनों से भरा पड़ा है इन दोनों देवताओं के सम्बन्ध मे हमने पृथक् रूप में अन्यत्र विचार भी किया है परन्तु यहां विचारणीय यह है कि इन्द्राग्नी का सहचार किस प्रयोजन से है? ब्राह्मण-ग्रन्थों मे इस सम्बन्ध मे निम्न विचार प्रस्तुत हुआ है ।

इन्द्राग्नी हि प्राणोदानौ। श प ४।३।१।२२
प्राणापानौ वा इन्द्राग्नी । ष. २।१

अर्थात्—इन्द्राग्नी, प्राण, उदान अथवा प्राण और अपान हैं। परन्तु प्रश्न यह है कि ये किसके प्राण और अपान है ? तै० ब्रा० १।६।४।३ मे इन्हें देवों के प्राण और अपान बताया गया है। वहां आता है—"प्राणापानौ वा एतौ देवानां यदिन्द्राग्नी" अर्थात् ये इन्द्राग्नी देवों के प्राण और अपान हैं। एक स्थल पर इन्द्र और अग्नि को ब्रह्म और क्षत्र कहा है। "ब्रह्म क्षत्रे वा इन्द्राग्नी" कौ० ब्रा० १२।८ अर्थात् इन्द्र और अग्नि ब्रह्म तथा क्षत्र है। हमारे शरीर मे मस्तिष्क ब्रह्म अर्थात् अग्नि का रूप है और हृदय क्षत्र अर्थात् इन्द्र का प्रतिनिधि है। ब्रह्म और क्षत्र तथा इन्द्र और अग्नि का समन्वय यहां अभीष्ट है। इन दोनों देवताओं का समन्वय ही सब प्रकार के बल व ओज का प्रदान करने वाला होता है। विगत सूक्त में ऋत से देदीप्यमान ज्ञान-रश्मियों का वर्णन हुआ है तो इस सूक्त में शरीर के प्रमुख स्थानों व उनके अधिष्ठाताओं में बल व ओज की प्राप्ति का वर्णन हुआ है। देवों में बल व ओज की प्राप्ति ऋत की उत्पत्ति के अनन्तर तथा इन्द्र और अग्नि के समन्वय से ही होती है। एक मन्त्र में ब्रह्म-शक्ति और क्षत्र-शक्ति के समन्वय का फल यह बताया है कि—

यत्र ब्रह्म च क्षत्रञ्च सम्यञ्चौ चरतः सह।
तं लोकं पुण्यं प्रज्ञेषं तत्र देवाः सहाग्निना ॥

अर्थात् जहां ब्रह्म और क्षत्र शक्तियां परस्पर मिलकर रहती है, उसी लोक को पुण्यशाली समझो। वहां देवता अग्नि के साथ रहते हैं। इस प्रकार इस मन्त्र मे ब्रह्म-शक्ति और क्षत्र-शक्ति के समन्वय का उपर्युक्त फल बताया गया है। शरीर में यह मन और मस्तिष्क का समन्वय है। जिसे कि वेद की भाषा में इन्द्र और अग्नि का समन्वय बताया गया है। इन्द्र और अग्नि के समन्वय अर्थात् ब्रह्म और क्षत्र के समन्वय से प्रजाओं में सर्व प्रकार की उन्नति होती है, हिंसा व पाप आदि का अभाव होता है और प्रजाओं मे शान्ति, सुख व ज्ञान की वृद्धि होती है। हमें सदा यह स्मरण रखना चाहिये कि इन्द्र और अग्नि सामान्य मन और बुद्धि नहीं है। ये हृदय और बुद्धि की दिव्य शक्तियां हैं जो कि विशेष प्रयत्न व साधना से प्रादुर्भूत होती है।



# दयानन्द-गाथा

लेखक —श्री हरिश्चन्द्ररेणापुरकर:

पुरा बभूवुर्मुनयो महान्तः पुण्यात्मके भारतवर्षदेशे ।
जगद्धितार्थाहितनित्यचित्ता जाज्वल्यभासश्च तपोधनाश्च ॥ १ ॥

तपस्विवर्येषु च तेषु कोऽपि तपस्विश्रेष्ठश्च महोग्रतेजाः ।
जातो दयानन्दमहर्षिनामा भास्वान्यथामध्यमणिस्सुराणाम् ॥ २ ॥

नक्षत्रमूले हि यथा ऽ जनिष्ट स मूलपूर्वं ह्यभिधानमाप ।
स शंकरं ज्ञातिजनप्रसिद्धं श्रीकर्सनेत्थं प्रथितात् स्वतातात् ॥ ३ ॥

बाल्ये वयस्येव पिता तदीयो दृढव्रतश्चातिसुधार्मिकश्च ।
त श्रावयामास शिवस्य शौर्यं विवर्धयिष्यंस्तनयस्य भक्तिम् ॥ ४ ॥

सुन्दोपसुन्दौ स यथा जघान यथा च लेभे त्रिपुरारि-संज्ञाम् ।
निषूदनात्तस्य निशाकराणां तेभ्यश्च रक्षाकरणात्त्रिलोक्याः ॥ ५ ॥

अथागता सा शिवरात्रिवर्या व्रतं च तस्यां स दधार घोरम् ।
क्षुधां पिपासां परिभूय निद्रां तस्थौ स एकः शिवदर्शनेच्छुः ॥ ६ ॥

सुप्तेषु सर्वेष्वपि पूजकेषु शिवं दिदृक्षु र्न प्रसुप्त एषः ।
यतो हि साक्षाद्विधातुमैच्छत् शिवं शिव विश्वविधायक सः । ७ ॥

गतेऽर्धरात्रे तु ददर्श तत्र शिवं न तं शत्रुविनाशकं सः
परं जडां निर्बलनिश्चलां तां शिवस्य पाषाणमयीं हि मूर्तिम् ॥ ८ ॥

उत्कूर्दमानांश्च बिलेशयांस्तान् विदूषिताङ्गं च विकुर्वतः स्वम् ।
यतः स कर्तुं न शशाक दूरं शिवस्य नास्तीति ततः स मेने ॥ ९ ॥

निरीक्ष्य बाल्ये स मृतां स्वसारं तथा पितृव्यं दयितं गतासुम् ।
विनिर्गतः पितृगृहात्स इच्छन् सत्यं शिवं मृत्युमुखाच्च मुक्तिम् ॥१०॥

विचिन्वता तेन गुरुं यथार्थं कष्टानि सोढानि महान्ति यानि ।
नदीनगा ये च विलङ्घितास्तन्निदर्शकं तस्य मुमुक्षुतायाः ॥११॥

बहूनि वर्षाणि परिभ्रमन् स देशस्य दारिद्र्यविमूढतायाः ।
चित्रं समग्रं परिगृह्य नूनं पुरीं स प्राप्नोन्मथुराभिधानीम् ॥१२॥

वर्षत्रयं व्याकरणं सभाष्यं वेदांश्च सम्यक् परिशील्य तत्र ।
श्री विरजानन्दयतीश्वरेभ्यो बभूव दिव्यार्षदृशा स युक्त ॥१३॥

प्राप्ते तु काले गुरुदक्षिणायाः समर्पयामास लवंगकानि ।
अकिंचनत्वात्खलु केवलानि गुरोऽस्तु तस्यातितरां प्रियाणि ॥१४॥

गुरुस्तु तस्यातिविशालदृष्टि र्न कामयामास धनं न वित्तम् ।
स जीवनं केवलमाचकांक्ष सतप्तसंसारसुखस्य हेतोः ॥१५॥

गुरोर्नियोगं शिरसा गृहीत्वा तपः प्रभावोग्रतरप्रभावः ।
अन्धं तमो ऽधर्मपरं विभिन्दन् बभ्राम सर्वत्र यथोष्णरश्मिः ॥१६॥

विजित्य शास्त्रार्थरणे विपक्ष्यान् प्रकाण्डपांडित्यधुरंधरान् सः ।
चकार तं दिग्विजयं महान्तं तुलैव नो यस्य पुराणकाले ॥१७॥

वेदान् स मेने चतुर प्रमाणं जगद्धितार्थं जगदीशबोधम् ।
ग्रन्थांस्तु शेषान् परतः प्रमाण मानुष्यकान् दोषयुतांस्तथैव ॥१८॥

जीवेश्वरौ भिन्नसमौ बुबोध ऐक्यं तयोस्तस्य कदापि नेष्टम् ।
भिन्नां तथैव प्रकृतिं च ताभ्यां जुघोष नित्यं त्रितयं स एवम् ॥१९॥

पूज्यं स एकेश्वरमेव जज्ञे यो विश्वसर्गस्थितिनाशहेतुः ।
अनाद्यनन्तो विभुरन्तरात्मा ह्यनन्तशक्तिश्च विशालरूप. ॥२०॥

श्रुतेर्विरुद्धां खलु मूर्तिपूजां प्रत्यर्थिभूतां परमात्मभक्तेः ।
विनाशिनीं चैव नरात्मशक्तेस्त्याज्यां स मेने मनुजैः पृथिव्यां ॥ ॥२१॥

स उज्ज्वलं वैदिकधर्मतत्त्वं प्रसार्य भूमौ कुशलं तनिष्यन् ।
संस्थां ससर्जार्यसमाजनाम्नीमेकादशोनं शतवर्षपूर्वम् ॥२२।

शाखास्तदीयाः शतशोविकीर्णाः संपादयन्त्यः शुभकार्यजातम् ।
न केवलं भारतवर्षदेशे कृत्स्नोऽपि सन्त्यत्र जगद्विभागे ॥२३॥

ग्रन्थं स सत्यार्थप्रकाशसंज्ञं भाष्यं तथैव श्रुतिसंहितानाम् ।
अपूर्वमाश्चर्यकरं प्रणिण्ये बहूनि चान्यानि हि पुस्तकानि ॥२४॥

पाखण्डरूपान्धतमःप्रसारं विखण्डयंश्चण्डगभस्तिभिः सः ।
अस्तं ययौ वैदिकधर्मभानु र्दीपोत्सवे ज्ञानशिखाः प्रदीप्य ॥२५॥



# कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन

ले०—श्री ब्र० ईश्वरदत्तः, गुरुकुल विद्यापीठ हरियाना भैंसवालकलां

इदं वचनं श्रीमद्भगवद्गीतासु महात्मना श्रीकृष्णेन अर्जुनं प्रति प्रोक्तम् । एतद् ब्रुवतो भगवतो ऽयमाशयः—भो अर्जुन ! तव केवलं कर्तव्ये कर्मण्येवाधिकारो वर्तते न तु कदाचित् कर्मफलेऽपि । कर्मण फलं तु अवश्यम्भावि तच्च समये नियतविपाकं सत् शुभमशुभं वा स्वयमेव मिलिष्यतीति तत्र विषये कापि चिन्ता न कर्तव्या । सति कारणे कार्यस्यावश्यम्भावनियमात् कृतस्य कर्मणः कारणरूपस्य फलरूपं कार्यं कुतो न स्यात् । तस्मात्त्वं स्वकीयं कल्याणमीप्सुः शुभं कर्म कुर्वन् न कदापि संशयमप्नुया यदस्य कर्मण. कीदृक् परिणामो भविष्यतीति। शुभस्य शुभः परिणामोऽशुभस्य चाशुभ इति तु स्वमनीषिकयाऽप्युत्प्रेक्षितव्यं भवति । यो मनुष्यः कर्तव्यात् कर्मणः प्राक् तदीयं फलमनुसन्धत्ते फलाभिसन्धिञ्च मनसि कृत्यैव कर्मणि प्रवर्तितुमीहते स न युक्तमाचरति। तस्येदमनुचितं चेष्टितं कर्तव्यात् पथस्तं च्यावयितुमलं स्यात् । इदं तावद्विमृश्यं,कश्चिन्मानवः शतं रूप्यकान् मासिकं वेतनं गृह्णाति । वेतनदाता तं प्रत्याख्याति यद् भवता निश्चिन्तेन भूत्वा पूर्णं मासं यावत् कार्यं कर्तव्यम् । मासे सम्पूर्णे सति त्वदीया भृतिर्मया दायिष्यते नात्र विकल्पः कार्य इति । एवं तद् वचनं निशम्यापि यदि वेतनग्राही मानव इत्थं ब्रूयात् यन्मम शतं रूप्यकाः प्रागेव दीयन्तां तल्लब्ध्वैवाहं कर्मणि प्रवर्तिष्ये इति । एवमाचक्षाणस्य तस्य विचारं को नाम बुद्धिमान् युक्तियुक्तं शोभनं वा मन्येत । वेतनदाता तु कर्मणः प्राक् वेतनं दातुं न कदापि उत्सहेत । कृते कर्मणि तु तेन वेतनमवश्यं दानीयमेवानिच्छतापि सता । यतो यत् कर्म कृतं यावच्च तस्य वेतनं प्राग्निर्धारितं तदसौ नियतं दातुं बाध्यो भवति । कर्म विना तु वेतनदानस्यैवासम्भवः । यदि सोऽन्तरेणापि कर्म तस्मै वेतनं ददाति तदासौ गर्ह्यस्तत्र विषये स्व बुद्ध्या प्रवर्तमानः स युक्तमयुक्तं वाऽऽचरितुं स्वतन्त्रः। किन्तुकृते कर्मणि तु वेतनदानस्य सर्वथा सम्भव एव । न खलु केनापि कृतस्य कर्मणः फलं शक्यं निरोद्धुम् लोकव्यवहारोऽपि ईदृक्ष एव निरीक्ष्यते यथा स्वामिभृत्ययोः सम्बन्धोऽन्योऽन्य कार्यकारणभावमूलकः कृष्यां बीजावापनिमित्तकं सस्योत्पादनम् । सर्वेऽमी भावाः फलसव्यपेक्षाः प्रत्यक्षमीक्ष्यन्ते । उक्तञ्चाभियुक्तै —

'प्रयोजनमनुद्दिश्य मन्दोऽपि न प्रवर्तते ।'

न हि कश्चित् परोऽनुग्रहीव्य इति प्रवर्तते । सर्वे इमे स्वभूत्यर्थं यतन्त इति । एतादृशि वचांसि कर्मफलयोर्नान्तरीयक सम्बन्धं द्योतयन्ति । यद् वस्तु अविनाभावि तद्विषये चिन्ता न युक्ता । कर्मणः फलेन सह नित्यसम्बन्धात् फलविषयिणी चिन्ताऽपार्था भवति कर्मणि कृते सति । अत्र यैरपि यादृशं सदसद्वा कर्म अनुष्ठितं तैस्तादृशं तदीयं फलमपि लब्धमेव । निष्फलस्य कर्मणः सर्वथा असम्भवात् । विलम्बेनाविलम्बेन वा फलं निष्पत्तिरित्यन्यदेतत् । भगवता यजुर्वेदे निष्कामकर्मणः साधीयो महत्त्वं द्योतित तद्यथा—

कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳसमाः।
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे।।

अत्र मन्त्रे 'न कर्म लिप्यते नरे' इत्यंशेन फलाभिसन्धिं विना क्रियमाणं कर्म मनुष्ये न लिप्यते । फलानुसन्धानेनानुष्ठीयमानं तु मनुष्यं बन्धनयुक्तं करोति । आसक्तौ निबध्नातीति प्रतिपादितं भवति । तस्मात् कर्तव्यबुद्ध्यैव कर्म करणीयम् । तदीयं फलं न विवेक्तव्यम् । तन्नान्तरीयकमिति प्रतिपत्तव्यम् । फलस्याकांक्षा च सर्वथा परिवर्जनीया । यदि पूर्वं फलमभिसन्धास्यते तदनु-

रूपं च फल नाधिगंस्यते तदा जनो नितान्तं क्लिष्टो भविष्यति स्वकर्त्तव्यं च परिहास्यतीति महदनिष्ट-मात्स्यते। यथा सात्त्विकदानविषये श्लोकोऽयस्मर्यते।

दातव्यमिति यद्दानं दीयतेऽनुपकारिणे ।
देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्त्विकं विदुः ।।

एव सर्वेष्वपि कर्मसु इद मत्कर्तव्यमिति धियैव प्रवृत्तिर्ज्यायसी । जपाध्ययनदानहवनादीनि सर्वाण्यपि कर्माणि फलानुसन्धानमन्तरैव कर्त्तव्यानि इति फलितं भवति । 'कृपणाः फलहेतवः' इत्यत्र गीतासु प्रतिपादयता भगवता कर्मणां फलहेतुत्वं न्यक्कृतं, प्रामाणिक गर्हणार्हञ्च तदुपेक्षणीयं भवतीति सिद्धान्तितम् सर्वेऽपि महापुरुषाः फलाभिसन्धिं विनैव कर्माण्यकार्षु साधीयश्च कर्मणां फलमवापु । कर्म-कर्त्ता मनुष्यः फलमभिसन्धित्सु सन्नपि न नियतात् कालात् प्राक् फल प्राप्तुमलंभूष्णुर्भवति । प्राप्ते तु काले फलं प्राप्तुमनिच्छन्नपि प्रकृतिबलात् प्रसह्य तत्प्राप्नोत्येव । एतेन किमायातम् ? इदमेवात्रायातं यत् फलाभिसन्धिः क्रियमाणोऽकिञ्चित्कर एव । यावताऽक्रियमाणेनापि फलाभिसन्धिना मानवस्य कर्मफलप्राप्तिर्नियतं सम्भवति तत्रफलं प्रति जिज्ञासा किं प्रयोजनं साधयति? न किमपीति युक्तं प्रतीमः । तस्मात् 'कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन' इति सुष्ठूच्यते ।



हम भक्ति के समय अपने मन द्वारा प्रभु के गुणों का चिन्तन करके मानसिक रूप में अनुभव करने लगते हैं जो हमारे बाहर और भीतर सब ओर है और जिसमें सत्य, न्याय, ज्ञान, बल, सयम, नियमपरायणता और दयालुता आदि गुण इतनी पूर्ण मात्रा में है उनकी पराकाष्ठा हो गई है, हद हो गई है। इस परम पवित्र प्रभु की प्रेम पूर्वक की हुई संगति हमें भी पवित्र बना देती है। संसार में और कोई संगति इतनी पवित्र नहीं है । इस लिये हमें प्रभु की उपासना करनी चाहिये । इस उपासना का फल यह होता है कि हम प्रभु के गुण धारण करके पवित्र बन जाते हैं और इसीलिये भविष्य के लिए हमारे पास से पैदा होने वाले दुःख भी कट जाते हैं । —आचार्य प्रियव्रत जी

चौथा लाभ भक्ति का यह होता है कि जो लोग इस प्रकार प्रभु की संगति में बैठ कर उनके गुणों को धारण करके अपने आपको पवित्र बना लेते हैं उनके निर्मल आत्माओं में प्रभु ज्ञान, बल और आनन्द आदि गुण संक्रान्त कर देते हैं । उनकी बुद्धि पैनी हो जाती है । वे मानसिक और शारीरिक रूप में पूर्वापेक्षया बहुत अधिक शक्तिशाली हो जाते हैं और हरेक अवस्था में आनन्द-प्रसन्न रहते हैं। जैसे चुम्बक के पास पड़े कच्चे लोहे में चुम्बक के गुण संक्रान्त हो जाते हैं उसी प्रकार प्रभु-भक्ति द्वारा पवित्र बन गये व्यक्ति में प्रभु के ज्ञान, बल और आनन्द आदि गुण संक्रान्त हो जाते हैं और ये गुण प्राप्त करके ऐसे लोगों का अपना जीवन भी दूसरे लोगों के लिये चुम्बकीय बन जाता है ।

—श्री आचार्य प्रियव्रत जी

# पं० जवाहरलाल-संस्मरणम्

कवि –विश्वनाथकेशवछत्रे जोगलेकरवाडा, सिद्धेश्वर आल कल्याणः (जि ठाणे)

सार्धं श्रिया यो जनकादवाप्नोद् अत्युत्कटां भक्तिमपि स्वदेशे ।
ततोऽधिका यस्य च देश-सेवा जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्यः ! ॥ १ ।

श्रीमान् युवा चापि सुखोरभोगांस् त्यक्त्वा य आश्लिस्यदनेकवारम् ।
कारामहिंसायुधि सार्धमाङ्ग्लैर्, जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्य ! ॥ २ ॥

यत्पूर्वमाप्तं बहुधातिवृद्धैस् तद्भूषितं राष्ट्रमभापतित्वम् ।
स्वयौवने येन ततोऽपिभूयस्, जवाहरोऽसौ खलु धन्य धन्यः ! ॥ ३ ॥

स्वातन्त्र्यभास्वत्युदिते नियुक्तो यो भारतस्य प्रमुख. प्रधान ।
अलञ्चकारामरणं पदं तज् जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्य. ! ॥ ४ ॥

स्वातन्त्र्यलाभोत्तरसङ्कटानि निर्वासितादीनि भयङ्कराणि ।
निवार्य धैर्येण ररक्ष यो नो जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्यः ! ॥ ५ ॥

यत्पाटवं वीक्ष्य नृपालनीत्यां कुतूहलेन प्रमुखैर्विदेशै ।
निमन्त्रितो यः परमादरेण जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्य ! ॥ ६ ॥

तांस्तान् विदेशान् गतवांस्त्वपूर्वं सत्कारमाप्त्वा स्वगुणप्रभावात ।
योऽवर्धयद् भारतकीर्तिमुर्व्यां जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्यः ! ॥ ७ ॥

नावोऽग्नियानानि नदीप्रबन्धा इत्यादिसृष्ट्या प्रगतिं स्वदेशम् ।
नयन् विदेशैरपि य. प्रशस्तो जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्यः ! ॥ ८ ॥

शान्तिं चिरं स्थापयितुं पृथिव्यां यः पञ्चशीलानि पुरश्चकार ।
विवर्धयामास गुरोर्यशश्च, जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्यः ! ॥ ९ ॥

नेता महान् यद्यपि भारतस्य, बालैरखेलच्च मुदा हसद्यः ।
मुहूर्तमाश्रित्य तु बालभावं जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्यः ! ॥१०॥

वार्धक्यकालेऽपि चकार कार्यं, युवेव सोत्साहमहर्निशं यः ।
भ्राम्यन् सदैवामरणं पृथिव्यां, जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्यः ! ॥ ११॥

शय्यानिबद्धो व्यथया त्वभूत्वा, नायासयित्वाप्तसुहृज्जनांश्च ।
देहं जहौ पान्थ इव द्रुमं यो, जवाहरोऽसौ खलु धन्यधन्य ! ॥१२॥

हा ! सर्वात्मन् स्फुटति हृदयं ! संस्मृतेरेव तस्या,
मुख्यामात्योत्तमगुणगणस्वर्ग्यभव्यप्रभाया: ।
भूता नैके जगति च भविष्यन्त्यनेके ऽप्यमात्याः,
मोतीलालोत्तमसुतसमो नूनमुर्व्यां स एव ! ॥१३॥

जवाहरगुणद्युतेः सततदर्शनात् प्रेरितः,
समर्पयति वाक्सुमस्रजमिमां यशोदात्मज. ।
द्रुतं शिखरमुन्नतेः स्वजनिभूः समाप्नोत्विति,
क्षमाद्युतिविनिर्मितौ युवजनेषु भूयादियम् ॥१४॥

# शैवागमदर्शनसारः

श्रीनरहरिर्भट्टश्शाङ्करवेदान्तदर्शनाचार्य्यः

आस्तिकदर्शनग्रन्थेषु शैवागमदर्शनमप्येकं सुप्रसिद्धम्। इदमेव ईश्वरप्रत्यभिज्ञादर्शनं-त्रिकदर्शनं-प्रत्यभिज्ञादर्शन-ईश्वराद्वयवाददर्शन-अद्वैतदर्शन इत्याद्याख्यया प्रणिगदन्ति प्रणयिनः।

मन्ये, तत्तदाख्याया समस्ति कारणं, तच्चाग्रे स्फुटीभविष्यति। अस्य दर्शनग्रन्थस्य निर्माता पण्डितमण्डलमुकुटमणिश्श्रीमदुत्पलदेवाचार्य्य, परमशिवभक्त इत्याकर्ण्यते। अस्य जन्मभूः काश्मीरराज्यमित्यत्र नास्ति कस्यापि विदुषो वैमत्यन्नाम। कदाऽभूदिति विषये पर्येषकाः मूकीभूतास्सन्तिष्ठन्ते।

ग्रन्थाध्ययनेनास्य प्रखरपाण्डित्य प्रकटीभवति, ग्रन्थगौरव निभाल्य 'वाराणसेय संस्कृतविश्वविद्यालयीय' दर्शनाचार्यद्वितीयसकलपरीक्षायां पाठ्यत्वेनाभ्यनुज्ञातः। इत्यस्योपरि श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यवर्य्यस्य विमर्शिन्याख्यव्याख्योपेता टीका विलसति। टीकाकारोऽपि जन्मना काश्मीरराज्य भण्डयामासेति केचनाभिदधति। कियदुचितमत्र शास्त्रगवेषका दार्शनिका एव प्रमाणम्।

विषयारम्भः—इदं शैवदर्शन प्राधान्येन शिवाद्वैततत्त्वं प्रतिपादयति। इह खलु चिन्मात्रस्वभावः परमशिव एव तत्त्वम्। शिवतत्त्वञ्च प्रत्यक्स्वरूपं ब्रह्माभिन्नम्। पुरा-प्रथमं 'अह' इति परामर्शतया शक्तिदशामधिशयानः प्रस्फुरति। अनन्तरञ्च 'अह-इद' इति परामर्शरूप शाखाद्वयमवभासयेत्। तत्र च शुद्धचिन्मात्राधिकरण एवाहमित्यशे यदा परमेश्वर 'इदमं' शमुल्लासयति, तदा तस्य प्रोन्मीलितमात्रचित्रकल्पभावराशिविषयत्वेनास्फुटत्वादिच्छाप्रधानं 'सदाशिवतत्वं' 'अहं-इदं' इति भावराशौ पुनस्स्फुटीभूते तदधिकरण एवेदमंशे यदा 'अहम्' अंश निषिञ्चति-अभिनिविशते तदा ज्ञानशक्तिप्रधानं 'ईश्वरतत्त्वम्' इदं-अहम्' इति ख्यायते।

अत एव चाहं विमर्शस्याविशेषेऽप्यत्रेदमशस्य 'अस्फुटत्व-स्फुटत्वाभ्यां' अय विशेष। यदा पुनः प्ररूढभेदभावराशिगतेदमशस्फुरणे चिन्मात्रगतत्वेनाहमशस्समुल्लसति, तदा द्वैतवादिनामिवेश्वरस्य यस्समधृततुलापुटन्यायेन 'अह' इति परामर्श, तत्क्रियाशक्तिप्रधान 'विद्यातत्त्व' इति विभागः।

प्रत्यभिज्ञादर्शन—अद्वैतवादमुपस्थापयति-शाक्तदर्शनमिव। उभयोर्मते एकमद्वय परमतत्त्व मिथा शिवशक्त्योस्सामरस्यम्। अत्रात्मा चैतन्यस्वरूपः। निर्विकारतया स्वातन्त्र्यशक्तिमादायोन्मीलन-निमीलनञ्च स्वेच्छया विदधाति। संसारस्य समस्तवस्तुषु-ओत-प्रोतस्सन्साक्षिरूपेणावतिष्ठते। विविधाख्ययासौ कीर्त्यते—'चैतन्यं-परासंवित्-अनुत्तर-परमेश्वर परमशिवः' इति।

अस्य परमेश्वरस्य-परमशिवस्य द्वौ भावौ शिवशास्त्रे प्रसिद्धौ स्तः। एको विश्वात्मको ऽपरश्च विश्वोत्तीर्णः। आदिमो विश्वात्मकः परमशिवस्ससारस्य सर्ववस्तून्यभिव्याप्य सन्तिष्ठते। परन्तु स सर्वव्यापकोऽपि विश्वोत्तीर्णरूपेण समस्तपदार्थानतिक्रामति। नानाविचित्रतासवलित जगत्केवल शिवस्य स्फुरणमात्रम्। अन्यत्रोक्तं—'श्रीमत्परमशिवस्य पुनर्विश्वोत्तीर्ण-विश्वात्मकपरमानन्दमयप्रकाशैकघनस्याखिलभेदेनैव स्फुरति, न तु वस्तुतोऽन्यत्किचिद् ग्राह्यं ग्राहक वा। अपि तु श्रीपरमशिवभट्टारक एवेत्थं नानावैचित्र्यसहस्रैः स्फुरति।'

परमशिव एवास्य विश्वस्योन्मीलन स्वय विदधाति कामप्यन्यां शक्तिमनपेक्ष्य। परमस्वातन्त्र्यशक्तिसम्पन्नः परमेश्वरस्स्वेच्छया स्वभित्तौ स्वस्मिन्नेवाधारे विश्वमुन्मीलयति निमीलयति च। विश्वसर्जने-उपनिषत्प्रमाणम्—इदञ्जगद् बीजरूपेण शिवे पूर्वमपि विद्यमानमासीत्, सृष्टिकाले शिवशक्त्या जगद् विस्फुरति उपनिषदि च तादृश्यश्श्रुत-

न्सममुपलभ्यन्ते––'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्,'–– 'असदेवेदमग्र आसीत्' इति । अस्यायमेवाभिप्रायो यन्नामरूपात्मकमिदञ्जगच्छिवे नामरूपव्याकरणात्प्राग्बीजभावमाकलय्य सुव्यवस्थितमासीत् । सर्जनसमये च शिवशक्त्या नामरूपात्मकाभ्यां प्रकटीभूय समुल्लसति क्रियाकारि च भवति । अत्र प्रसगे–– आचार्यवसुगुप्तस्येद कथनमपि युक्तियुक्त सगच्छते–

निरुपादानसम्भारमभित्तावेव तन्वते ।
जगच्चित्र नमस्तस्मै कलानाथाय शूलिने ।।

यद्यपि परमेश्वरोऽनेकशक्तिसम्पन्नस्तथापि शिवे पच शक्तयो विशेषरूपेण प्रतीयन्ते । ता इमा –१–चिच्छक्ति २–आनन्दशक्ति ३–इच्छाशक्ति ४–ज्ञानशक्ति ५–क्रियाशक्ति ।

१–चिच्छक्तिः–प्रकाशरूपाऽस्ति, येन कारणेन स शिवः प्रकाश्यवस्त्वभावेऽपि स्वय प्रकाशते । २–आनन्दशक्ति –स परमशिवो बाह्यवस्त्वनपेक्ष्यापि स्वय आनन्दयुकत आनन्दरूपश्च मोदते । ३–इच्छाशक्ति –स्वातन्त्र्येण स्वय जानाति– अविघातेच्छाशक्तिसम्पन्न. । ४–ज्ञानशक्ति –आमर्षरूपा वर्तते । आमर्षस्यायमभिप्रायो वेद्यपदार्थस्य साधारण ज्ञान 'आमर्ष.' । अन्यत्रोक्त–'आमर्ष ईषत्तया वेद्योन्मुखता ।' ५–क्रिया शक्ति –सर्व्वाकारधारणसामर्थ्य– सर्व्वाकारयोगित्वम्' आभिः पच शक्तिभिः परमशिवस्स्वय स्वभित्तौ जगदाकारेण परिणमते ।

त्रिकदर्शन पूर्णरूपेणाद्वैतवादि । अस्यैवापर नाम 'ईश्वराद्वयवाद ।' अस्मिन्नेक मुख्यं परमेश्वर एव तत्त्वं–इति तत्त्वं निष्काशितम् । अस्मिन्राद्धान्ते–अज्ञान माया अथवा जगद् आत्मनस्स्वातन्त्र्येण स्वेच्छया च परिगृहीत रूपमुपावर्तते । नटवत्परमशिवस्स्वेच्छया विविधभूमिकामाददाति । स च सर्व्वतन्त्रस्वतन्त्र. । स स्वस्य रूप आच्छादयितु प्रकटयितु च शक्तः । अज्ञानं तस्य स्वातन्त्र्यशक्त्याः केवलं विजृम्भणमात्रम् ।

ईश्वराद्वयवादे शांङ्करब्रह्मवादे च पार्थक्य विलसति । तच्च पुरस्तात्स्फुटीभविष्यति । ईश्वराद्वयमते आत्मैव सृष्टिस्थितिसहारानुग्रहविलयनाख्यपचकृत्याना सम्पादकः । नैव ब्रह्मवादे ।

परमेश्वरस्य संसारस्य च मिथा कीदृशस्सम्बन्ध ? इति विषयेऽभिनवगुप्तस्येदमाकूत यद्दर्पणबिम्बवदस्ति सम्बन्ध । यथा–स्फारे मुकुरे ग्राम-नगर-वृक्ष-लतादिपदार्थाः प्रतिबिम्बितेषु सत्सु मुकुराद् भिन्नेषु सत्स्वपि, अभिन्ना इव प्रतिभान्ति । एवम्पूर्णसविद् रूपे शिवे प्रतिबिम्बितमिदञ्जगद् अभिन्ने सत्यपि घट-पटादिरूपेण पृथगवभासते ।

अत्रेदमाकूतम्—लोके प्रतिबिम्बस्य सत्ता बिम्बस्योपरि समारूढा भवति, परमत्र त्रिकदर्शने शिवस्य स्वातन्त्र्यशक्तिवशाद् बिम्बमन्तरा एव जगद्रूप प्रतिबिम्ब स्वतस्समुत्पद्यते । अतो द्वैतभावना कल्पिता, अद्वैतभावना च वास्तवीति निश्चीयते ।

इत्थ–आभास-प्रतिबिम्बसिद्धान्तस्य च स्थिरकरणेन त्रिकदर्शनस्य दार्शनिकदृष्टिराभासवादनाम्ना आख्यायते । 'आभासरूपा एव जडचेतनपदार्था.' इति शैवदर्शने । अपि च प्रमाणमत्र—

अन्तर्विभाति सकल जगदात्मनीह,
यद्वद्विचित्ररचना मुकुरान्तराले ।
बोध. पुनर्निजविमर्शनसारयुक्त्या,
विश्व परामृशति नो मुकुरस्तथा तु ।।

अयं ससारश्चिन्मयशक्तेस्स्फुरणमात्र, अतः कथमपि मिथ्या अभिधातु नोचितम् । परिणामवादे वस्तुस्वरूप तिरोहितं भूत्वा अन्याकारेण परिणमते । अत्रप्रकाशतनुशिवस्य प्रकाशस्य तिरोधाने चेदं जगदेवान्धो भवेत् । जगदान्ध्य प्रसज्ज्येत । अतो नात्र परिणामवादः, न च विवर्तवादः, अपितु–आभासवादस्स्वातन्त्र्यवादो वाऽभ्युपेयः । इयमेव वर्त्तनी त्रिकदर्शनस्य ।

सम्प्रति त्रिकदर्शनसम्मततत्त्वमीमांसा प्रस्तू-

यते । तन्त्रशास्त्रानुसारं तत्त्वानां संख्या षट् त्रिशद-भ्यनुज्ञाता । किन्नाम तत्त्वम् ? तन्त्रे तत्त्वलक्षण-मित्थ व्यधायि–"स्वकार्ये धर्मसमुदाये स्वसमानगुण-युक्ते वस्तुनि सामान्यरूपेण व्यापक भवेत्--तन्नाम तत्त्वम्। शाक्तशास्त्रे शैवशास्त्रे च तत्त्वसख्या समानैव । तत्त्वानि त्रिषु भागेषु विभक्तानि भवन्ति । १. शिवतत्त्व २ विद्यातत्त्व ३. आत्मतत्त्वम्। १. शिवतत्त्वस्य द्वौ भेदौ स्तः। एक शिवतत्त्व, अपरं शक्तितत्त्वञ्च । २ विद्यातत्त्वे त्रीणि तत्त्वानि सन्ति । १ सदाशिवतत्त्व २ ईश्वरतत्त्व ३. शुद्धविद्यातत्त्वञ्च । तृतीयात्मतत्त्वे च समस्तानि एकत्रिशत् तत्त्वानि सन्ति । तानि चेमानि-- १ माया २. कला ३. विद्या ४ राग ५ काल ६ नियति ७. पुरुष. ८ प्रकृतिः ९. बुद्धि. १० अहकृति ११ मनः–पचज्ञानेन्द्रियाणि पचकर्मेन्द्रियाणि पचविषयाः पचभूतानि । सर्वाणि समुच्चित्य षट्त्रिशत्सख्यकानि सञ्जातानि ।

--क्रमश.



भक्ति का पांचवां लाभ यह होता है कि इस प्रकार प्रभु-भक्ति द्वारा पूर्ण जीवन पवित्र बना हुआ व्यक्ति जब इस शरीर को छोड़ता है तो वह इस पवित्रता के फलस्वरूप सीधा मुक्तावस्था में चला जाता है। उस अवस्था में वह प्रकृति के बन्धन से सर्वथा मुक्त हो कर प्रभु का प्रत्यक्ष अनुभव करता है । भगवान् आनन्दमय हैं, वेद के शब्दों में "रस से तृप्त हैं ।" मुक्तावस्था के साक्षात्कार रूप में भगवान् का यह आनन्द–यह अमृत–मुक्तात्मा में बहुत अधिक मात्रा में सक्रान्त हो जाता है। मुक्तात्मा एक बहुत लम्बे समय के लिये आनन्द का–इस अमृत का उपभोग करता रहता है ।

— श्री आचार्य प्रियव्रत जी

## शिष्य की प्रार्थना

ओ३म् उपहूतो वाचस्पतिरुपास्मान् वाचस्पति ह्वयताम् ।
सं श्रुतेन गमेमहि मा श्रुतेन विराधिषि ।। वेद

वाचस्पति—ज्ञान के अधिपति गुरु का मैंने आह्वान किया है, प्रार्थना की है । अब गुरु हमारा आह्वान करे, ज्ञान देने के लिये हमें बुलावे । जो हमने गुरु-मुख से सुना है उससे हमारा सदा संगम रहे, मेल रहे और उस श्रुत-ज्ञान से हम कभी वियुक्त न हों ।



